दुगुना पाप स्त्रीहत्या में कहा है। बृहस्पति ने स्त्रीहत्या से दुगुना पाप ब्रह्महत्या में कहा। कृतघ्न उससे चारगुना पापी है। फिर राजा ने कृतघ्नों के भेद पूछे। ऋष्य शृङ्ग ने एक प्रकार के कृतघ्न सामवेद के अनुसार बतलाये फिर कात्यायन, सनन्द सनातन ने कृतघ्नों के सम्बन्ध में विस्तार से समझाया। शूद्रान्न भोजन, उनके शव जलाने, और शूद्र स्त्री गमन के दोष पूछे तब पराशर, जरत्कारु ने सारी बातें विस्तार से बताकर उपरोक्त दोषों से सदा बचने को कहा। भरद्वाज और विभाण्डक ने शूद्रों का शव दाह करनेवाले और शूद्रों के यहां पितृश्राद्ध में भोजन करनेवालों को कृतघ्न बतलाया है। उन्हें देव और पितृकार्यों को करने का अधिकार नहीं रहता।



पार्वतीजी ने कृतघ्नों के अन्य-अन्य कर्मफलों के सम्बन्ध में पूछा, तो महेश्वर ने नारायण, नारद, देवल, जैगीषव्य, वाल्मीकि, आस्तिक आदि महर्षियों ने कृतघ्न पुरुषों के कर्म विपाक बताकर कभी भी कृतघ्न न बनने को कहा और राजा से ब्राह्मण को प्रणाम करने के लिये कहा और घर जाकर तपस्या कर फिर आनन्द से ब्रह्मशाप से छूटकर कृतकृत्य हो जाओगे। यह कह सब बिदा हो गये।



पार्वतीजी के महेश्वर को इसके बाद क्या हुआ ऐसे पूछने पर महेश्वर ने कहा कि निन्दाग्रस्त राजा वशिष्ठजी के द्वारा प्रेरित होकर ब्राह्मण के पैरों पर क्षमा याचना के लिये दण्डवत् गिर गया और ब्राह्मण ने क्रोध को त्यागकर आशीर्वाद दिया। इसपर राजा ने आखों में आँसू भरकर हाथ जोड़कर ब्राह्मण से उसके विषय का सारा हाल पूछा और कहा कि आप अपना राज्य, कोष, अपने नौकर चाकर पुत्र और स्त्री को अपने अधिकार में कर लीजिये और मुझे अपना नौकर

रख लीजिये। ब्रह्मा के पुत्र मरीचि और उसके पुत्र कश्यप हुए। कश्यप के पुत्रों ने देवत्व प्राप्त किया। उनमें महाज्ञानी त्वष्टा हुए जिन्होंने दिव्य हजार वर्षों तक पुष्कर में तपस्या की। उन्होंने ब्राह्मणार्थ देवदेव भगवान् हरि की पूजा की। भगवान् से वर पाकर उनके तेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुआ। इसका नाम विश्वरूप रखा, विश्वरूप अतीव कीर्तिशाली थे। उसके विरूप मेरे पितृपाद हुए उनमें सुतपा नामवाला वैरागी मैं हुआ। मेरे गुरुदेव महादेव हैं जिनके अभीष्ट देव सर्वात्मा श्रीकृष्ण प्रकृति से परे हैं। मुझे तो उनके चरणकमलों की चिन्ता है किसी सम्पति की परवाह मैं नहीं करता। मुझे सभी भुक्तियाँ, ब्रह्मत्व या अमरत्व उन भगवान् श्रीकृष्ण के चरणों में भक्ति के विना मिले तो मैं उन्हें सहर्ष छोड़ दूँगा। संसार के बड़े-से-बड़े अधिकार मुझे जलबिम्ब के समान मिथ्या मालूम होते हैं। मुनियों का आपके यहाँ आना सुनकर उनसे विष्णु भक्ति का आनन्द लूटने को मैं आया था। मुझे शाप न देकर तेरा हित ही साधन किया गया है। हे राजन् अब विशेष विलम्ब मत करो, घर के सभा उत्तरदायित्व वेटे को सौंपकर बाहर हो जाओ और भगवान् श्रीकृष्ण के चरणकमलों में ध्यान लगाओ क्योंकि वही परम तत्व है बाकी तो ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्त मिथ्या है। भगवान् की ही माया से ब्रह्मा, विष्णु और महेश सृष्टि को रचते, पालते और संहार करते हैं। समय पर वर्षा होती है काल, अग्नि आदि पाक करते हैं। प्रति ब्रह्माण्ड में सृष्टि की यह क्रिया चालू है। भगवान् श्रीकृष्ण के लोमकूपों में ही ब्रह्माण्डों के ब्रह्मादि समाये हुए हैं। महान् विराट् क्षुद्र विराट् सभी भगवान् कृष्ण की अनुगामिनी प्रकृति के आधार से चलते हैं वही सब की बीजरूपा है। काल की अखण्ड साधना से ही वे भगवान् श्रीकृष्ण में लीन होते हैं। इस प्रकार सभी कालभीत होकर आविर्भूत और तिरोभूत होते हैं। इसी भांति महेश द्वारा दिये गये सारे दुर्लभ महा ज्ञान को बतलाया।

राजा ने महाविष्णु का आधार और क्षुद्र विराट् ब्रह्मा और प्रकृति, मनु, इन्द्र, सूर्य और चन्द्रमा की आयु का मान पूछा और कहा कि सम्पूर्ण विश्वों के ऊपर कौनसा लोक है उसे मुझे समझाइये। सम्पूर्ण विश्वों का गोलोक आकाश के समान व्यापक सदा डिम्ब रूप श्रीकृष्ण की इच्छा से समुद्भूत श्रीकृष्ण के मुख विन्दु जल से परिपूर्ण यह गोलोक महाविष्णु का मूल है। यह राधेश्वर श्रीकृष्ण का षोडशांश कहा गया है। विष्णु से ऊपर नित्य वैकुण्ठ है यह भी आकाश के समान निःसीम है। यहाँ नारायण भगवान् चतुर्भुज रूप में निवास करते हैं। गोलोक गोलोक है और सुन्दर-सुन्दर रत्नमाणिक्य से जड़े गृह महलों से शोभित है भगवान् के पार्षद, गोप गोपियाँ वहां पर रहते हैं। शिशुरूप में गोपाल-वेषधारी भगवान् श्रीकृष्ण अपनी रासेश्वरी राधिकाजी के साथ रहते हैं। इस प्रकार वैकुण्ठ और गोलोक का वर्णन कर दण्ड, मुहूर्त, घड़ी, दिन, सप्ताह, पक्ष, मास, वर्ष, उत्तरायण और दक्षिणायन, इनका निरूपण किया गया। फिर कृतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुगों के परिमाण बतलाये। मन्वन्तर आदि का वर्णन किया। आद्यमनु ब्रह्माजी के पुत्र मनु हुए शतरूपा उनकी धर्मपत्नी वह सब गुणों से युक्त हुआ। उसने बड़े-बड़े अश्वमेध, नरमेध और गोमेध यज्ञ किये एवं भगवान् शंकर दुर्लभ कृष्ण मन्त्र को प्राप्त कर श्रीकृष्ण का दास्य पाकर गोलोक में चले गये। अपने पुत्र स्वायम्भुव के इस प्रकार मुक्त होने पर ब्रह्माजी बहुत प्रसन्न हुए। उसके प्रियव्रत हुआ प्रियव्रत के वाद दो मनु विष्णुभक्ति परायण इसकें बाद पाँचवां मनु रैवत छठा चाक्षुष मनु, सातवां परमभागवत सूर्य का पुत्र श्राद्धदेव हुआ। आठवां सूर्यपुत्र सावर्णि हुआ, नवम दक्षसावर्णि हुआ, दशम ब्रह्मसावर्णि हुआ, ग्यारहवां धर्मसावर्णि और बारहवां रुद्रसावर्णि, तेरहवां देवसावर्णि और चौदहवां चन्द्रसावर्णि हुआ। जबतक मनु और इन्द्रों की आयु है उतना

ब्रह्मा का दिन उतने ही समय तक ब्रह्मा की रात्रि है। ब्रह्मा का दिन क्षुद्रकल्प कहा जाता है। ब्रह्मा ने रात बीतने पर फिर सृष्टि की रचना की इस ब्रह्मनिशा को क्षुद्रप्रलय कहा जाता है। ऐसे ३० दिन रात तक ब्रह्मा का मास कहा जाता है। कालरात्रि का वर्णन पहले आया है। १२ मास का एक ब्रह्मा का वर्ष और १५ वर्ष के वाद फिर प्रलय होता है यही मोहरात्रि वेदों में कही गई है। ब्रह्मा के निपात के वाद महाकल्प होता है वही महारात्रि कही जाती है। प्रकृति का निमेषकाल भी यही होता है निमेष के अन्त में श्रीकृष्ण की इच्छा से सृष्टि का निर्माण होता है। श्रीकृष्ण निमेष रहित हैं और श्रीकृष्ण में ही सारी प्रकृति आकर युगों के बाद लीन होती है तब उसे प्राकृतिक लय कहते हैं। सम्पूर्ण प्राणियों का संहार कर वह स्वयं कृष्ण के वक्षस्थल में लीन हो जाती है वही मूल प्रकृति और ईश्वरी है इसे ही दुर्गा, नारायणी और सनातनी कहते हैं। इसीमें भी सबकुछ समाया है यह ईश्वर में समाई है। सभी क्षुद्र वैष्णवमय हैं विष्णु में लीन हैं महाविष्णु प्रकृति में और वही परमात्मा में लीन है। प्रकृति योगनिद्रारूप में श्रीकृष्ण के नेत्रों में इस इच्छा से अधिष्ठान करने लगी। प्रकृति का एक दिन का जितना काल है उतने समय तक वृन्दावन में श्रीकृष्ण की निद्रा होती है यही प्रलयकाल है। उनके जागने पर सर्व सृष्टि होती है उनका वन्दन, स्मरण, ध्यान, अर्चन, कीर्तन और उनके गुणों का स्मरण महापातक नाशन है। इसके बाद सुयज्ञ के द्वारा भगवान् शिव का प्राकृतलय के समय में लीन होने पर भी मृत्युञ्जय नाम कैसे हुआ यह पूछने पर सुतपा ने सारा सृष्टिक्रम विस्तार से बतलाया।

ब्रह्मा के वय के अन्त में मृत्युकन्या जलबिम्ब के समान नष्ट हो गई यह सब लोकों की संहर्त्री है और ब्रह्मादिको अपने में समेट लेती है। भगवान् शंकर ने मृत्युकन्या को जीता न कि शम्भु को मृत्यु ने। पुण्य वृन्दावन में कृष्ण ने प्रलयकाल के अपने वामांश से उत्पन्न राधिका में गर्भाधान किया। ब्रह्मा के वयपर्यन्त राधा

ने गर्भ धारण किया तब गोलोक में उस डिम्ब को जन्म दिया फिर दुःखी हृदय से उस डिम्ब को विश्वगोलोक में भेजा अपने पुत्र को इस प्रकार छोड़ने से बार-बार महादेवी राधा रोने लगी। श्रीकृष्ण ने उसे कई प्रकार योग से समझाया। उस डिम्ब से सबका आधार महाविराट् हुआ। इस प्रकार सारी सृष्टि का वर्णन सुनकर सुयज्ञ राजा कृतकृत्य हुआ और भगवान् शंकर की शरण में जाने के लिये गुरुजी के विषय में पूछने लगा। भगवान् कृष्ण की भक्ति से ही शंकर भगवान् की प्राप्ति हो जाती है। इसके बाद राजा को सुतपा ने राधाजी का पूजा विधान, स्तोत्र, कवच, मन्त्र और सामवेदोक्त ध्यान बतलाया। इसे लेकर तपस्या के लिये भेज दिया। सब को विलाप करते छोड़ राजा वन में तप करने चला गया। एक सौ दिव्य वर्ष तक उसने परम मन्त्र का जप करते हुए कठोर तपस्या की। तब रथ में विराजती हुई परमेश्वरी को देखा उनके दर्शनमात्र से ही वह निष्पाप हो गया। सुतपा मनुष्य का शरीर छोड़कर दिव्य मूर्ति धारण कर देवीजी के विमान से ही गोलोक चला गया। उसने वहाँ सभी अलौकिक दिव्य-मूर्तिसम्पन्न गोप गोपीवृन्द से घिरे हुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र परब्रह्म को देखा। उन्हें देख राजा ने तुरन्त रथ से उतरकर अश्रु गद्गद् नेत्र से प्रणाम किया और परमात्मा ने अपना दास्य प्रदान किया तथा इच्छित वर से राजा कृतकृत्य हो गया। श्रीराधामाधव भगवान् का स्मरण करनेवाला सदा ही उनका भक्त होकर आनन्द लाभ करता है।

## ५५ राधिकोपाख्याने राधापूजास्तोत्रम् ३२३

भगवान् शंकरजी ने पार्वतीजी के पूछने पर बताया कि श्रीकृष्ण और मेरे रहते राधा मन्त्र को ही क्यों ग्रहण किया। इसका कारण यह था कि राधा मन्त्र से अति शीघ्र सिद्धि मिल जाती है। इस प्रकार राधिका मन्त्र की दीक्षा देकर ध्यान, पूजा, जप का प्रकार बताकर भगवान् शंकर ने राधाजी की स्तुति

कही। फिर श्रीकृष्ण और राधिका के वार्तालाप के रूप में श्रीकृष्ण द्वारा राधाजी के रूप, गुण और प्रभाव का दिव्य वर्णन। इस राधा गुणाख्यान के द्वारा सभी दक्षकन्या परमात्मा को मिलीं व सावित्री ब्रह्मा को। इसका प्रतिदिन पाठ करनेवाला पुत्रार्थी पुत्र पाता है और रोगी रोगमुक्त हो जाता है। कार्तिक की पूर्णिमा को राधा की पूजा कर पढ़नेवाले को अचल लक्ष्मी और राज्यश्री मिलती है। स्त्री सुननेवाली स्वामी के सौभाग्य को पाती है। इस स्तोत्र को भक्ति से सुननेवालों को बन्धन से छुटकारा होता है और अन्त में गोलोक में परमपद प्राप्त करता है।

५६ राधाकवचवर्णनम् ३२६

भगवती पार्वती ने राधापूजा विधान सुनकर शंकरजी से राधाकवच के विषय में पूछा और भगवान् शंकर ने कवच की महिमा बतलाकर उसके पाठ का फल बताया। जगन्मङ्गल इस कवच का प्रजापति ऋषि है। रासेश्वरी स्वयं गायत्री देवी हैं श्रीकृष्णभक्ति सम्प्राप्ति का विनियोग है। इस कवच को हर प्रकार से गोपनीय रखना चाहिये। सभी को भगवती राधा के स्तोत्र का जप करने से सबसे उच्च पद प्राप्त होता है।

५७ दुर्गोपाख्यानम् ३३२

भगवती राधा के १६ नामों का विस्तार से वर्णन। इन १६ नामों की प्रथम सृष्टि के आदि में गोलोक में रासमण्डल में पूजा की गई। फिर मधुकैटभ से डरकर ब्रह्मा ने, फिर त्रिपुरारि भगवान् शंकर ने त्रिपुर से प्रेरित होकर फिर दुर्वासा के शाप से भ्रष्टश्री होकर महेन्द्र ने पूजा की और भगवती ने सम्पूर्ण आधि-दैविक, भौतिक एवं दैहिक पापतापों से संसार का उद्धार किया। दूसरे कल्पों में



सुरथ राजा और मेधस के शिष्य समाधि वैश्य ने वेदोक्त प्रकार से राधाकवच

के द्वारा भगवती की मृण्मयी मूर्ति बनाकर पूजा की। राजा और वैश्य को यथेच्छित वर दिया। राजा अपने खोये हुए राज्य पाकर राजपाट करने लगा और वैश्य अपना शरीर त्यागकर गोलोक में भगवती दुर्गा के वर से चला गया। वह नाना भोग भोगकर दूसरे कल्प में सावर्णि मनु हुआ।

## ५८ दुर्गोपाख्याने तारोपाख्यानम् ३३५

सुरथ, समाधि और मेधस ऋषि के सम्बन्ध में नारद के पूछने पर नारायण ने अत्रि के पुत्र चन्द्रमा से बुध तारा में उत्पन्न हुए। बुध के पुत्र चैत्र और चैत्र का सुरथ हुआ। नारद ने बृहस्पतिजी की पत्नी तारा में चन्द्रमा से कैसे बुध हुए इस व्यतिक्रम का कारण पूछा। इस प्रकार कामयौवनोन्मत्त चन्द्रमा द्वारा आसक्त होकर तारा के साथ सम्भोग बलात्कार से ही होना बताया। तारा ने बहुत रोका परन्तु लम्पट अपने दुराग्रह से नहीं माना तब शुक्र ने चन्द्रमा को सत्यमार्ग वताया और विप्रपत्नीगमन में महापातक बतलाया। फिर शुक्र ने चन्द्रमा को अपने तपोबल से शुद्ध किया। बहुतसे महापातकों का चन्द्रमा के गुरुपत्नी के साथ अनुगमन करने के महापातकों का वर्णन। शुक्रजी द्वारा चन्द्र को शुद्ध करने पर तारा को समझाबुझाकर बृहस्पति के पास भेजना।

## ५९ बृहस्पतेस्तारान्वेषणाय शिवप्रेषणम्

तारा के नदी से स्नान करके आने में विलम्ब होते देख बृहस्पतिजी को बहुत अधिक चिन्ता हुई उन्होंने अपने शिष्य को ताराको खोजने के लिये स्वर्ण नदी के किनारे भेजा। चन्द्र के इस दुःसाहसपूर्ण निन्दित कर्म की सूचना जब बृहस्पति को मिली तो वे मूर्छित हो गये और फिर चेतना पाकर अपने मनके उद्गार शिष्यों को कहने लगे।

स्त्री विना घर वन के समान है। जिस घर में सती स्त्री प्रिय बोलनेवाली

पतिव्रता न हो वह घर वन है। जिसकी पतिसाध्वी पतिव्रता को दैवने हर लिया उसका घर वन के समान है।

यस्यमातागृहेनास्ति गृहणी वा सुशासिता। अरण्यंतेनगन्तव्यं यथाऽरण्यं तथा गृहम्
प्रियाहीनं गृहं यस्य पूर्ण द्रविणवन्धुभिः। अरण्यंतेनगन्तव्यं यथाऽरण्यं तथा गृहम्॥
भार्याशून्यावनसमाः सभार्याश्च गृहा गृहाः। गृहिणी च गृहं प्रोक्तं न गृहंगृहमुच्यते

अशुचिः स्त्रीविहीनश्च यथा मन्दो हुताशनः।
प्रभाहीनो यथा सूर्यः शोभाहीनो यथा शशी॥
शक्तिहीनो यथा जीवो यथात्मा च तनुं विना।
विना ऽऽधारं यथाऽऽधेयो यथेशः प्रकृतिम्विना॥

न च शक्तो यथा यज्ञः फलदां दक्षिणाम्विना। कर्मणांचफलं दातुं सामग्रीमूलमेवच

विनास्वर्णं स्वणकारो यथाशक्तः स्वकर्मणि।
भार्याः मूलाः क्रियाः सर्वाः भार्यामूलागृहास्तथा॥

भार्या मूलं सुखंसर्वं गृहस्थानां गृहे सदा। भार्यामूलः सदा हर्षो भार्यामूलश्चमङ्गलम्
भर्यामूलश्चसंसारो भार्यामूलश्च सौरभम्। यथा रथश्च रथिनां गृहिणांश्च तथा गृहम्

यथा जलं विना पद्मं पद्मं शोभा विना यथा।
तथैव च गृहसुखं गृहिणां गृहिणीम्विना॥

गृह की लक्ष्मी न रहने से संसार में सबकुछ सूना है क्योंकि देव, पितर और सभी माङ्गलिककार्यों में उसकी आवश्यकता रहती है। इस पर बृहस्पति ने इन्द्र को अपना भाव कहा और इन्द्र ने तुरन्त तारा को लानेकी बात कहकर उसके लिये प्रयत्न करने लगे। वे दोनों ब्रह्मा के पास गये और ब्रह्मा ने उन्हें गुरुरूप में सदुपदेश दिया और तारा के गर्भ को शुद्ध करने के लिये सनत्कुमार भगवान् ने उसे उसका व्रत करवाया। इससे प्रसन्न होकर श्रीकृष्ण ने तारा के सामने आकर उसे इच्छित वर प्रदान किया।

शिवजी के पास जाकर बृहस्पति ने क्या कहा इसका उत्तर नारायण ने दिया कि शंकर के पास जाते ही बृहस्पति का अभिवादन किया गया और उन्हें आसन पर बैठाकर सारी वातें पूछी गईं। शंकर ने उनके शोक का कारण पूछा क्या दैवदोष से तपस्याहीन हो गई कि सन्ध्याहीन हो गये ? क्या भगवान् श्रीकृष्ण में भक्ति नहीं रही क्या अतिथिसेवा नहीं हुई ? आपके शिष्य इन्द्र देवराज हैं और गुरु भगवान् वशिष्ठ हैं। सन्तजन पर प्रशंसक होते हैं।

पुत्रेशशसितोये च समृद्धे च पराक्रमे। ऐश्वर्ये वा प्रतापे च प्रजाभूमिधनेषु च॥

वचनेषु च बुद्धौ च स्वभावे च चरित्रतः।
आचारे व्यवहारे च ज्ञायते हृदयं नृणाम् ॥२१॥
यादृग्येषां च हृदयं तादृक् तेषां च मङ्गलम्।
यादृग्येषां पूर्वपुण्यं तादृक् तेषां च मानसम् ॥२२॥

अतः आप इसका कारण बतलाइये। बृहस्पति ने कर्मवश की बात कहकर अपना आत्मनिवेदन किया। इसपर शंकर ने वैष्णवभक्तों का कष्ट स्वयं श्रीकृष्ण दूर करते हैं बता भगवान् श्रीकृष्ण के भक्तों की प्रशंसा की। भगवान् शंकर द्वारा श्रीकृष्णभक्त बृहस्पति को लक्ष्मी माया का कामबीज प्रदान। बृहस्पति द्वारा भगवान् श्रीकृष्ण में मन लगाने की बात कहना। इन्द्र के द्वारा भगवान् विष्णु के यहाँ जाकर सारी बात कहकर तारा को प्राप्त करने का उपाय।

६१ **ब्रह्मणः शुक्रगृहेगमनम्** ३५०

गुरुपत्नी के लिये शुक्राचार्य के यहाँ ब्रह्मा का जाना। शुक्र ने ब्रह्मा को आते देखकर उनकी स्तुति की और अभिवादनपूर्वक सत्कार किया और ब्रह्मा से आने का कारण पूछा। ब्रह्मा ने शुक्र से गुरुपत्नी तारा को चन्द्रमा द्वारा हरने की बात कही और उसका पक्ष भी शुक्राचार्य ले रहे हैं। अतः मैं देवताओं की ओर से यह कहने आया हूं कि या तो तारा को दो या कामी चन्द्र को छोड़ो। शुक्र ने

शङ्करजी को छोड़कर सभी देववृन्द को खुला आह्वान किया कि वे युद्ध करें। ब्रह्मा ने फिर कहा कि भगवती काली और शिव के पार्षद वीरभद्रादि तथा कालाग्नि रुद्र तथा राधा कवच कण्ठवाले श्रीविष्णु के युद्ध में आते ही तुम दैत्यों में कौन उनके सामने टिक सकेगा।

प्रह्लाद ने ब्रह्माजी को विनय से प्रत्युत्तर दिया कि अवश्य ही भगवान् विष्णु मधुकैटभ और हिरण्यकशिपु को मारनेवाले हैं फिर भी वह परिपूर्णतम भगवान् श्रीकृष्ण की ही कला हैं। वही सबके अन्तरात्मा अपने सुदर्शनचक्र से हम सभी की रक्षा करते हैं। उनसे तो कोई भी बलवान् नहीं कहा जासकता। मैं श्रीकृष्ण की शरण में होकर सभी को युद्ध के लिये आह्वान करता हूं। भगवान् की कृपा का ही सारा बल है। यदि मेरे पिता मरे तो वे विष्णु की निन्दा से। शंखचूड़ निर्बन्ध ( अभिमान से ) मधुकैटभ झूठे दर्प से। त्रिपुर तो हमारा सेवक था फिर भी शंकर प्रेरित वह मरा था। तब ब्रह्मा ने दोनों पक्षों को युद्ध से शक्ति, बल और सैन्य का दुरुपयोग बतलाकर दैत्यराज प्रह्लाद से तारा की भिक्षा मांगी और विमुख भिक्षुक के जाने पर गृहस्थ भी पापों का भागी होता है यह कहा। फिर सनत्कुमार, सनन्दन, सनक और ऋषियों ने भी बृहस्पति की स्त्री तारा को लौटाने की धर्मसङ्गत मांग की। इसपर प्रह्लाद ने शुक्राचार्य से ही वह कार्य हो सकता है, यह बताकर उन्हीं के पास जानेको ब्रह्मादि देवगण और ऋषि मुनियों को सत्परामर्श दिया। तब सब शुक्रजी से प्रार्थना करने लगे और उन्होंने तारा तथा चन्द्र को लौटा दिया। प्रह्लाद सभी ब्रह्मादि देवगण व मुनिवृन्द को प्रणाम कर घर लौट आया। इधर चन्द्रमा तथा तारा दोनों ही ब्रह्माजी के चरणों पर गिर पड़े। चन्द्रमा को अपनी भूल स्वीकार करने पर ब्रह्मा ने क्षमापूर्वक गोद में उठा लिया और कृपालु ब्रह्माजी ने कहा हे तारे अब डरो मत तुम सौभाग्ययुक्त बनोगी क्योंकि प्रायश्चित्त ही दुर्बलों का जो बलीजन से हरी गईं एकमात्र उपाय है।

दुर्वला बलिनाग्रस्ता निष्कामात्प्रच्युता भवेत् ।
प्रायश्चित्तेन शुद्धा सा न स्त्री जारेण दुःष्यति ।।
सकामा कामतो जारं भजते स्वसुखेन च ।
प्रायश्चित्तान्न शुद्धा सा स्वामिना परिवर्जिता ।।

उन्होंने उसके गर्भ की स्थिति किस से हुई यह पूछा तो तारा ने चन्द्रमा को उसका कारण बतलाया। इसके बाद तारा ने सुन्दर कुमार को जन्म दिया और चन्द्रमा उसे लेकर ब्रह्माजी को प्रणाम कर चला गया। ब्रह्माजी तारा को देवगुरु बृहस्पतिजी को देकर तथा देवगण को अभय दान कर अपने भवन सिन्धु के तट पर चले गये।

एक वार बुध ने युवक होने पर घृताची के गर्भ से उत्पन्न कुवेर की कन्या चित्रा को नन्दनवन में देखा। यह बारह वर्ष की यौवन के उद्गम अवस्था में थी। उस चन्द्रमा के पुत्र बुध ने उसे गान्धर्व विधि से ग्रहण कर एकान्तस्थान में उसमें वीर्याधान कर दिया। उसके चैत्र नामक पुत्र हुआ जो धर्मात्मा, प्रतापी, दानी हुआ। चैत्र को राजाधिरथ उसके सुरथ हुआ इसी सुरथ ने वैश्यसमाधि के साथ भगवती दुर्गा की सरिता के किनारे पूजा की थी। यह वैश्य धर्मात्मा जयी और क्रिया कुशल था परन्तु दुर्दैव से धन के लोभ में आकर स्त्री पुत्रादि सभी ने इसे घर के वाहर निकाला। भगवती दुर्गा के ध्यान से यह फिर समृद्धि-शाली हुआ। राजा को मनुत्व और निष्कण्टक राज्य मिला।

## ६२ राज्ञः सुरथस्य वैश्यसमाधेश्च विवरणम् ३५६

राजा को मेधस मुनि से ज्ञान प्राप्ति और वैश्य को मुक्ति कैसे मिली नारदजी के इस प्रश्न के उत्तर में नारायण ने कहा कि ध्रुव का पौत्र उत्कल का पुत्र नन्दि महा प्रतापी था। उसने सुरथ राजा के देशों पर अधिकार कर लिया। जब सुरथ अकेला रह गया तो वह रात्रि में घोड़े पर चढ़कर घोर

जङ्गल में निकल गया। पुष्पभद्रा नदी के तट पर उसने वैश्य को देखा और उनमें गहरी मित्रता हो गई। पुष्कर क्षेत्र में वैश्य के साथ राजा मेधस ऋषि के आश्रम में गया। वहां अपने आश्रम में शिष्यवृन्द को उन्होंने दुर्लभ ब्रह्मतत्त्व समझाते हुए देखा। राजा सुरथ और वैश्य समाधि ने मुनिको प्रणाम किया। मुनि ने उनको शुभाशीर्वादपूर्वक अभिवादन किया और उनको कुशल प्रश्न पूछा तो राजा ने अपना राज्य निष्कासन का वृत्तान्त वतलाया और राज्य प्राप्ति का उपाय पूछा और वैश्य के सम्बन्ध में वतलाया कि वह वैश्य धन के लोभी स्त्री पुत्रादि से निकाला गया है। क्योंकि प्रतिदिन अपने उपार्जित धन में से वह अपने स्त्री पुत्रादिकों के मना करने पर भी खूव रत्न, मणिमाणिक्य प्रतिदिन ब्राह्मणों को दिया करता था। जव उन वेटे, पोते, भाई वन्धुओं ने इसे खोजकर घर जाने को आग्रह किया तो यह ज्ञान पाकर ऊँचा वैराग्य का अभ्यास करने का दृढ़ निश्चय कर भगवान् में भक्ति करने का उपाय ढूँढ़ रहा है। वाद में इसके पुत्र भी अपने पिता के वियोग में शोक से दुःखी होकर वन में. जाकर वैरागी हो गये। अव इसे निष्काम भगवान् का दासत्व मिले ऐसा उपाय वतलाइये। मेधस ने भगवती कृपामयी कृष्ण की विष्णुमाया का चमत्कारपूर्ण प्रभाव बताकर उन्हीं की कृपा से कृष्णभक्ति का आनन्द लाभ हो सकता है यह सिद्धान्त कहा। नाना जन्मों के वाद शंकर की भक्ति से विष्णु भक्ति का और विष्णुभक्ति से निर्गुण कृष्ण की भक्ति के सवल मार्ग का रहस्यपूर्ण वर्णन कर श्रीमेधस ने कृष्णभक्त से ही कृष्ण मन्त्र को लेकर अपना मार्ग प्रशस्त करने को कहा। भगवान् की भक्ति दो प्रकार की है एक विवेचना और दूसरी आवरणी। प्रथम भक्त को दी जाती है और दूसरी आवरणी से सारा जगत् लीला नाटक के सूत्रधार से संचालित होकर अपना भाग ग्रहण करता है। मैं भी भगवान् शंकर से कृष्णभक्ति का ज्ञान लेकर अपना जन्म सफल करने में लगा हूं। जाओ भगवती की आराधना करो। नदी तीर पर जाकर वही तुम्हें कामनापूर्ण

आवरणी बुद्धि देगी जिससे सब ठीक हो जायगा। निष्काम वैश्य को भगवंती विवेचना शक्ति देगी जिससे उसे भगवती के चरणों का सहज ही लाभ होगा। इसपर उन दोनों ने दुर्गास्तोत्र और कवच द्वारा भगवती को प्रसन्न किया। वैश्य को मुक्ति और राजा को मनु का पद तथा इच्छित ऐश्वर्य मिला।

### ६३ सुरथसमाधिमेधससम्वादे प्रकृतिवैश्यसम्वादः ३५८

राजा को कैसे प्रकृति की भक्ति का लाभ हुआ और वैश्य को किस पूजा-विधान, मन्त्र, जप, स्तोत्र, और कवच से हुआ इसके विषय में जिज्ञासा करने पर नारायण ने कहा कि राजा और वैश्य दोनों को सुमेधस ने ध्यान, स्तोत्र, कवच का उपदेश किया। उसकी ही पुष्कर में एक वर्ष तक तीन काल उन दोनों ने साधना की। भगवती ने प्रसन्न होकर उन्हें यथेच्छ वरदान दिया। वैश्य को चेतना देकर जब भगवती ने वर मांगने को कहा तो उसने भगवती चरण में रहकर कभी नाश न होनेवाले सम्पूर्ण वस्तुओं का सार वर मांगा। प्रकृति ने भगवान् की नवधा भक्ति का वर्णन कर उसकी साधना करनेवाले सफल मुनीश्वर देवगण का परिगणन किया और भगवान् कृष्ण की भक्ति का उपदेश दिया। "कृष्ण" इस नाम का पुष्कर में दशलाख के जप का आदेश दिया जिसे पूर्ण कर वैश्य भगवान् कृष्ण का परमपद पाकर उनका दास बना।

### ६४ राज्ञः सुरथस्य दुर्गापूजनम् २६१

फिर नारायण ने राजा के द्वारा भगवती के पूजन का विस्तार से वर्णन किया। सुरथ ने स्नान, आचमन और न्यासत्रय कर (कर, अङ्गअङ्गाङ्ग, न्यास) भूतशुद्धि की तथा प्राणायाम कर शंखशोधन किया। फिर भगवती की मिट्टी की मूर्ति बनाकर उनका आवाहन किया। फिर देवी के दक्षिण भाग में कमलालय की स्थापना की और गणेश, सूर्य, अग्नि, विष्णु, शिव, पार्वती छओं देवों की पूजा

विधिविधान से की। फिर मूल प्रकृति ईश्वरी का सुन्दर ध्यान किया। इसे भक्तों को सुरथवैश्य की पूजा के अनुसार ही सदा कर आनन्द लूटना चाहिये। स्तोत्र का विधान पूजा तीन प्रकार की है। सात्विकी, राजसी और तामसी। वैष्णवों की सात्विकी, शाक्तादि की राजसी व अदीक्षित और अन्य सज्जन लोगों की तामसी पूजा है। "दुर्गा" यह नामजप मात्र से ही कष्टों का विनाश हो जाता है। पूजा षोडश उपचार से की जानी चाहिये। इसी प्रकार छओं देवताओं की, फिर जगदम्बिका, अष्टनायिका, अष्टदलकमल में स्थापित कर आराधना करे। इसके बाद महाभैरव, असिताङ्ग भैरव, ससभैरव, कालभैरव, क्रोधभैरव, ताम्रचूड़ और चन्द्रचूड़ की पूजा करे। फिर नवशक्ति जैसे वैष्णवी, ब्रह्माणी, माहेश्वरी, रौद्री, नारसिंही, वाराही इन्द्राणी कार्तिकी तथा सर्वमङ्गला की पूजा कर फिर शंकर, कार्तिकेय, सूर्य, चन्द्र, अग्नि, वायु, वरुण और देवी की दासी तथा वटुक और चतुःषष्टि योगिनी की विधिविधान से पूजा करे। कवच को गले में बांधकर पठन करे। फिर वलिदान विधान कर भगवती को प्रसन्न करे। वलिदान के बांद भगवती को प्रणामादि कर ब्राह्मण को दक्षिणा देवे।

## ६५ दुर्गोपाख्याने दानकथनम् ३६६

श्रीनारायण ने नारदजी द्वारा स्तोत्र, कवच, पूजा के फल को जानने की इच्छा पर आर्द्रा में देवी को बोधन कर मूल से प्रवेश करे और श्रवण में विसर्जन करे, यह कहा। भगवती के बोधनोत्सव का आर्द्रायुक्त नवमी को यदि कोई करता है तो उसे शतवार्षिकी पूजा का फल मिलता है। सुरथ की पूजा से भगवती सन्तुष्ट हुईं और राजा से यथेच्छ वर मांगने को कहा। उसे अभीष्ट राज्य और शत्रुनाश होने का वर देकर अन्त में ज्ञानरूप कृष्णभक्ति का उपदेश किया। कृष्ण नाम के गुण प्रभाव का वर्णन कर भगवती अन्तर्धान कर गईं। राजा भी अपनी आराध्या को प्रणाम कर राज्य पाकर घर चला गया।

६६ श्रीकृष्णकृत दुर्गास्तोत्रम् ३७१

प्रकृति के कवच स्तोत्र के सम्बन्ध में नारदजी द्वारा पूछने पर श्रीनारायण ने जब-जब श्रीकृष्ण ने गोलोक रासमण्डल में राधा की स्तुति की तथा मधुकैटभ युद्ध में विष्णु ने फिर त्रिपुरारि शंकर ने एवं वृत्रासुरवध के समय देवराज इन्द्र ने एवं मनुष्यों, देवतावृन्द और सुरथादि राजाओं ने कल्प-कल्प में आराधना की उस स्तोत्र को बताया। इसकी फलश्रुति सर्वत्र विजय ही प्रकृति की साधना का फल और उनके श्रीचरणों में भक्ति द्वारा भक्त का उद्धार बतलाया गया।

६७ प्रकृतिकवचापरनामक ब्रह्माण्डमोहन कवचम् ३७१

नारदजी के अनुरोध से श्रीनारायण ने प्रकृति कवच अथवा ब्रह्माण्डमोहन कवच का उपदेश किया। सिद्धकवच करने के लिये इसका पांच लाख जप करना आवश्यक है। गणपति मूलप्रकृति के ही पुत्र हैं उनके आविर्भाव के भगवान् श्रीकृष्ण ही श्वांस से मूल कारण है। ब्रह्मवैवर्तप्रकृतिखण्ड को सुनकर नानाप्रकार से ब्राह्मण भोजन, दान और जपतप करानेवालों को अनन्त फल और पुत्रपौत्र-लक्ष्मी की अनन्तकाल तक प्राप्ति तथा अन्त में भगवान् श्रीकृष्ण में निश्चला भक्ति होकर गोलोक में परमपद की प्राप्ति होती है।

---

॥ शुभम्भूयात् ॥

श्रीगणेशाय नमः।

# अथ तृतीयं गणपतिखण्डम्



श्रीकृष्ण परब्रह्म की कृपा से गणेशजननी भगवती पार्वतीजी की असीम अनुकम्पा से गणेश आविर्भाव के वृत्तान्त की विषयसूची का वर्णन प्रस्तुत है—

श्री नारदजी ने प्रकृतिखण्ड के अमृत समुद्रमय आख्यान में खूब स्नान कर अपनी हार्दिक प्रसन्नता व्यक्त करते हुए गणेशखण्ड के लिये श्रीमन्नारायण से सादर निवेदन किया। उन्होंने गणेश के भगवती पावती के गर्भ से जन्म को लेकर प्रश्न किया। उनका प्रादुर्भाव किस देव के अंश से हुआ वह योनि सम्भव है कि अयोनि सम्भव ? उनका तेज, पराक्रम, तपस्या, ज्ञान और निर्मल यश कैसा है ? सभी नारायण, ब्रह्मा, शिवशंकर आदि के विद्यमान रहते हुए उनकी पूजा क्यों प्रथम विहित है ? इनका जन्म पुराणों में सारपूर्ण और रहस्यमय गाया गया है। यह हाथी के मुखवाले और एकदन्त क्यों हैं आदि प्रश्नों की झड़ी लगादी। भगवान् नारायण ने कहना आरम्भ किया कि सभी दैत्यों का संहार कर जब दक्षकन्या भगवती ने अपने स्वामी की निन्दा को सहन न कर दक्ष यज्ञ में देह छोड़ दिया तो योग से वह हिमालय के यहां कन्या रूप में उत्पन्न हुईं। विवाहयोग्य अवस्था में हिमालय ने उनका विवाह भगवान् शंकर से कर दिया। भगवान् शंकर और भगवती पार्वती नर्मदा के तट पर सुन्दर पुष्प उद्यान में देवों के हजार वर्ष पर्यन्त शृङ्गारपूर्ण रतिलीला में मग्न हो गये।

दोनों ही एक दूसरे के अङ्गस्पर्श से मूर्छित होगये। उस एकान्त स्थान में उनकी यह मनोमुग्धकारिणी सम्भोगलीला देखकर देवगण को चिन्ता हुई। वे लोग ब्रह्माजी को नेता बनाकर नारायण के पास गये और उनसे सारी बातें ब्रह्माजी के द्वारा कहलाई। शंकर भगवान् और भगवती पार्वती के इस सम्भोग से जो सन्तान होगी उसके भविष्य के लिये भी उन्होंने नारायण से पूछा। भगवान् नारायण ने कहा कि आपलोग मेरी शरण आये हैं आप निर्भय रहिये। आप सब मिलकर एक उपाय कीजिये कि शंकर का वीर्य भूमि में गिरे, नहीं तो पार्वतीजी के पेट में गर्भाधान होने से वह सन्तान देव और असुर दोनों के लिये ही घातक होगी। तब देवगण नर्मदा किनारे शंकर पार्वती को विघ्न कर जगाने के लिये गये तथा ब्रह्माजी अपने स्थान पर लौट गये। देवराज इन्द्र ने कुबेर को, कुबेर ने वरुण को, वरुण ने वायु को और वायु ने यम को, यमने अग्नि को, अग्नि ने सूर्य को, सूर्य ने चन्द्रमा को और चन्द्रमा ने ईशान को रति में भङ्ग डालने के लिये परस्पर कहा परन्तु किसी की हिम्मत न हुई। तब देवराज इन्द्र ने थोड़ा शिर टेढ़ा कर महादेवजी को कहा—हे योगीश्वर महादेव आपको प्रणाम है क्या करते हैं ? इसी प्रकार सूर्य, चन्द्र और पवन ने बारी-बारी से उन्हें उद्बोधन करने का प्रयत्न किया परन्तु पार्वतीजी के डर से सम्भोग अवस्था में उठने का प्रयत्न शंकरजी न कर सके। जब फिर भय से व्याकुल देवगण को स्तुति करनेको उद्यत देखा तो उन्होंने पार्वतीजी को छोड़कर अलग होने का प्रयत्न किया उसी बीच में उनका वीर्य भूमि पर गिर गया उससे स्कन्द हुए। इस मनोहर कथा का प्रसङ्ग स्कन्द जन्म के प्रकरण में आयेगा।

२ **क्रीड़ाविरतेन शिवेन देवदर्शनम्** ३७५

श्री नारायण ने कथा प्रसङ्ग का क्रम जारी रखते हुए कहा कि महादेवजी ने रति से उठकर अपने सामने देवगण को देखा और उन्हें यह परामर्श दिया कि

आप सब यहां से पार्वतीजी क्रोधित न हो जांय इसलिये भाग जाइये। जब पार्वतीजी उठी तो अखिलब्रह्माण्ड के संहार करनेवाले भगवान् शंकरजी कांपने लगे। अपने सामने देवगण को न देखकर उन्होंने अपने क्रोध को स्तम्भित कर लिया और वोलीं कि आज से देवतागण व्यर्थवीर्य हो जांय। भगवती क्रोध से आंख लाल करती हुई लज्जितसी भूमि खोदने की चेष्टा करने लगीं। भगवान् ने डरते-डरते पार्वतीजी को छाती से लगाकर वैठाया और इस प्रकार मधुर वचन बोले—हे मेरी सौभाग्यरूपे प्राणाधिष्ठात्रीदेवते पार्वती रुष्ट क्यों हैं। मुझ निरपराध पर प्रसन्न होओ तुम्हें क्या इष्ट है कहो। मैं तुम्हारे प्रताप से ही शिव हूं नहीं तो शव तुल्य हूं तुम ही प्रकृति, वुद्धि, क्षमा, दया, तुष्टि, पुष्टि, शान्ति, क्षान्ति, क्षुधा, छाया, निद्रा, तन्द्रा एवं सम्पूर्ण प्राणियों का आधार सर्वस्व और वीजस्वरूपिणी हो, अव मुझे अपने क्रोध से दग्ध हुए को जिलाओ। तव भगवती ने क्रोधयुक्त होने पर भी मनोहारी वचन कहे—हे भगवन् आप सम्पूर्ण प्राणियों में स्थित हैं आप सर्वज्ञ को मैं क्या कहूं। सम्पूर्ण विभव आदि के सुख को एक ओर रख दीजिये और अपने पति के सम्भोग सुख को एक ओर तो स्त्री के लिये अपने पतिदेव के साथ रति सुख ही अधिक प्रिय होगा। इससे भङ्ग होने से स्त्री को अत्यन्त पीड़ा होती है। उसके वरावर स्त्री के लिये बड़ा दुःख कोई नहीं है।

कन्तानां कान्तविच्छेदः शोकः परमदारुणः। कृष्णपक्षे यथा चन्द्रः क्षीयमाणो दिने दिने
तथा कान्तं विना कान्ता क्षीणा कान्त क्षणे क्षणे ॥२८॥

कान्ता रमणियों के लिये पति का विछोह परम दारुण शोक का कारण होता है। जैसे कृष्णपक्ष में चन्द्रमा की कला दिन-दिन घटती जाती है वैसे ही स्त्री की कला पति के बिना क्षण-क्षण क्षीण हो जाती है।

चिन्ताज्वरश्चसर्वेषामुपतापश्च वाससाम्।

साध्वीनां कांतविच्छेदस्तुरगानाञ्च मैथुनम् ॥२९॥

रतिभङ्गो दुःखमेकम् द्वितीयं वीर्यपातनम् । दुःखातिरेकदुःखञ्च तृतीयमनपत्यता ॥२३

आपके रहते मुझे रतिभङ्ग, वीर्यपतन और पुत्र न होने के तीन-तीन दुःख हों इससे अधिक दुःख संसार में मेरे लिये और क्या होसकता है ।

त्रैलोक्य के स्वामी आपको पति पाकर भा मेरे सन्तान न हो, जिस स्त्री के रतिसुख से प्राप्त सन्तान न हो उसका जन्म व्यर्थ है । सद्वंश में सत्पुत्र ही गृहस्थ का सब कुछ है कुपुत्र तो कुल का अङ्गार है, नाश करनेवाला है । स्वामी अपने अंश से अपनी स्त्री के गर्भ से जन्म लेता है । साध्वी स्त्री माता के समान हितकारिणी है । असाध्वी वैरी के समान सन्ताप देनेवाली है । "मुखदुष्टा योनिदुष्टा चैवाऽसाध्व्यति हि स्मृता" अब आप ही बताइये मैं क्या उपाय करूँ ? इसपर शंकरजी ने हँसकर पार्वतीजी को सान्त्वना देते हुए कहा—

## ३ पार्वतीम्प्रति हरिव्रतकरणाय शिवस्योपदेशः ३७७

महादेवजी ने कार्यसिद्धि के लिये उपाय बतलाया । उन्होंने पुण्यक नामक व्रत को भगवान् हरि की आराधना करते हुए करनेका परामर्श दिया । यह वाञ्छाकल्पतरु है, सबका सार है, सुखदेने वाला और पुत्रदाता है, सम्पूर्ण सम्पत्ति का दाता भी यही है । इसलि इसको पालन करो तुम्हें व्रत के आराध्य कृष्ण अवश्य वाञ्छित फल देंगे । अब तुम हरि मन्त्र को लो पितरों के मुक्ति-कारण इस व्रत को करते हुए इष्टसिद्धि पाओगी । यह कहकर उन्होंने शीघ्र गङ्गाजी के तटपर जाकर बड़े प्रेम से भगवान् श्रीकृष्ण के स्तोत्रयुक्त कवच और पूजाविधान के नियमों को बताया ।

---

भगवती श्रीपार्वती ने सम्पूर्ण व्रतविधान सुनकर इसका विस्तार से वर्णन जानना चाहा। पिता अपनी कन्या को कौमारावस्था में सब प्रकार से भरण-पोषण कर योग्य बना देता है। युवावस्था में पति उसकी शक्ति का ह्रास नहीं होने देता और वृद्धावस्था में पुत्र उसकी सेवाकर अपना जन्म सफल करते हैं। सुन्दर पति को देकर कन्यापिता धन्य होता है। पति गृहस्थ में उसे सब प्रकार सुखीकर वृद्धावस्था में पुत्रों को उसका भार सौंपकर कर्तव्यपालन करता है। तीन भाईयों की बहन भाग्यवती है, उससे कम भाग्यशालिनी दो भाई वाली, उससे कम एक भाई वाली और एक भी न होनेपर तो वह वेचारी अधमा है। मुझे पुत्ररत्न की आवश्यकता है आप कृपाकर उसकी व्यवस्था कीजिये। तब शंकरजी ने पुण्यक व्रत का आरम्भ माघ शुक्ल त्रयोदशी को करने का विधान कहा। प्रातःकाल स्नान-ध्यान से निवृत्त होकर स्वस्तिवाचन के साथ घटस्थापन किया जाय। पुरोहित को वरण कर षोडशोपचार से भगवान् श्रीकृष्ण का पूजन हो। इसका विधान साङ्गोपाङ्ग होना चाहिये। थोड़ीसी भी त्रुटि होने से अङ्गहानि होती है तो फल में भी हानि सम्भव है। नाना द्रव्यों से भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र की पूजा का नाना फल सङ्कल्प में श्रीकृष्ण प्रीत्यर्थ कहना चाहिये। पुष्पाञ्जलि के बाद सौ प्रणाम करे और छ मास तक हविष्य अन्न खावे। एक पक्ष तक हवि जल का पान करे। रात्रि में कुशासन पर बैठकर जागरण करे आठ तरह के मैथुनों को छोड़ दे। व्रत की समाप्ति पर पूर्ण सामग्री सजाकर तिल होम कर ब्राह्मण भोजन और दक्षिणा देवे। इस व्रत का यही फल है कि भगवान् में दृढ़ अचल भक्ति होती है और भगवान् हरि के समान ही सर्वगुणनिधान पुत्र उत्पन्न होता है और व्रत करनेवाली स्त्री को सौन्दर्य, स्वामी का सौभाग्य, ऐश्वर्य और विपुल धन की प्राप्ति होती है। अब महेश्वरी तुम व्रत करो तुम्हें पुत्ररत्न की प्राप्ति होगी।

व्रतविधान को सुनकर पार्वतीजी की उत्कण्ठा व्रतमाहात्म्य को सुनने के सम्बन्ध में हुई। महादेवजी ने कथा आरम्भ की। प्राचीन समय में शतरूपा ने जो मनु की पत्नी थी वह पुत्र न होने से अत्यन्त दुखित होकर ब्रह्माजी के पास जा बन्ध्या के पुत्र होने का सफल उपाय पूछा।

तज्जन्मनिष्फलं ब्रह्मन्नैश्वर्य्यंधनमेव च। किञ्चिन्न शोभते गेहे विना पुत्रेण पुत्रिणाम्॥

पुत्र के बिना सब सूना है। पुत्र सुखदेनेवाला, मोक्षदाता व प्रीतिदाता है। अपुत्र का मुख कोई नहीं देखना चाहता। स्वयं वह भी लज्जित होता है। ब्रह्माजी ने उसे माघ शुक्ल त्रयोदशी को सुपुण्यक व्रत करने का आदेश किया। इसे एक वर्ष तक लगातार करना चाहिये और इसकी समाप्ति बताई।



नारदजी द्वारा व्रत के आरम्भ का विधान पूछने पर नारायण भगवान् ने दिव्य कथा और व्रत का विधान कहा। जब भगवान् शंकर साक्षात् तपस्या करने चले गये तो भगवती पार्वती ने शंकरजी की आज्ञा से पुण्यक व्रत को आरम्भ किया। इस अवसर पर ब्रह्माजी विष्णु आदि देवगण सनक, सनन्दन व सनत्कुमार आदि बड़े-बड़े ऋषि महर्षि उपस्थित हुए। उस समय बड़ी भारी सभा जुटी और उसमें नाना प्रकार के गीत, नृत्यवादित्रों से शंकरजी ने सबका स्वागत किया। ब्रह्माजी की प्रेरणा से शङ्करजी ने हाथ जोड़कर भगवती पार्वती के पुण्यक व्रत करने की इच्छा की बात कही। उन्होंने अपने रतिभङ्ग और पार्वतीजी

के शोक, क्रोधयुक्त वचनों को ब्रह्माजी से कहा और पुत्राभिलाषा होने से उसे पूर्ण करने का उपाय जानना चाहा, साथ ही स्त्री स्वभाव को लेकर अपना मन्तव्य रक्खा।

दुर्निवार्य्यश्च सर्वेश स्त्रीस्वभावश्च चापलः।
दुस्त्यजं योगिभिः सिद्धैरस्माभिश्च तपस्विभिः ॥२४॥

स्त्रीस्वभाव अत्यन्त चपल होता है वह किसी के समझाये नहीं ठीक होता इतना होनेपर भी स्त्रीरूप के वश में योगी लोग सिद्धगण और हम तपस्वी भी हैं। यह मोह का कारण है, सम्पूर्ण माया का पिटारा कामवर्द्धन का कारण कामदेव का ब्रह्मास्त्र, मोक्ष के द्वार को बन्द करने का किवाड़ और हरिभक्ति को रोकनेवाला यह है। वैराग्य नाश का बीज है, रागादि को बढ़ाता है। साहसों का समूह, दोषों का घर, अविश्वासों का क्षेत्र और स्वयं मूर्तिमान् कपट है। अहङ्कार का आश्रय सदा ही मुख में अमृत लगे हुए विषकुम्भ के समान यह रहती हैं। सभी के लिये असाध्य है, दुस्साध्य कलह के अङ्कुर का बीज है। अतः आपलोग पार्वतीजी के लिये परिणाम में सुखावह कोई पुत्र प्राप्ति का सुन्दर उपाय बता दीजिये। इसपर भगवान् विष्णु ने सुपुण्यक व्रत का माहात्म्य वतलाया और श्रीकृष्णभक्ति का अमोघ रहस्य कहकर श्रीकृष्ण भक्तों का मार्ग सदैव निष्कण्टक बतलाया और भगवती पार्वती के लिये इस व्रत को करने का विधान बतलाकर उसके प्रभाव से गोलोकनाथ श्रीकृष्ण स्वयं पार्वती के गर्भ से उत्पन्न होंगे यही गणेश नाम से प्रसिद्ध हो जायेंगे यह कहा। गजानन, एकदन्त आदि नामों की कथा।

---

भगवान् विष्णु के आदेश से शङ्करजी ने पार्वतीजी को व्रत का विधान बताया। उन्होंने सुन्दर वेषभूषा पहनकर शुभ दिन में रत्नकलशादि की स्थापना कर मुनिवृन्द की विधिविधान से पूजन कर पुरोहित, आचार्य, दिक्पाल, देव, नाग, मनुष्य एवं ब्रह्मा, विष्णु, महेशादि की पूजा कर स्वस्तिवाचन के साथ भगवान् श्रीकृष्ण का मङ्गल घट में आवाहन किया और षोडश ( सोलहों ) उपचारों से भक्तिपूर्वक पूजा की। इस व्रत में जो उपकरण ( सामग्री ) देने की थी उसे सुव्रता सती पार्वती ने मन्त्र सहित प्रदान की। तिल और घृत की तीन लाख आहुतियों से हवन किया। देवता, अतिथि और ब्राह्मणों की सम्पूर्ण साधनों से पूजा की। यह क्रम एक वर्ष तक प्रतिदिन चलता रहा। एक वर्ष के बाद समाप्ति दिवस पर पुरोहित ने भगवती पार्वती से पति को दक्षिणा में मांगा। भगवती इसपर मूर्छित होकर गिर पड़ी। तब शङ्करजी ने उन्हें दक्षिणा न देने पर फलहानि का भय बताया और धर्म, देवता, मुनिवृन्द ने दक्षिणा के विषय में पार्वती को समझाया तब भगवती ने पति को दक्षिणारूप में माँगने पर आपत्ति उठाई कि पति के देने से स्त्री के पास फिर रह क्या जायगा।

भर्तुर्वंशश्चतनयः केवलं भर्तृमूलकः। यत्र मूलं भवेद्भ्रष्टं तद्वाणिज्यञ्च निष्फलम्॥

इस प्रकार जब पार्वतीजी एवं धर्म, देवता और मुनिगणों का दक्षिणा के विषय में विचार चल रहा था तो भगवान् चतुर्भुज श्रीकृष्ण रथ से वहां उपस्थित हुए। उन्हें देववृन्द ने प्रणाम किया और उन्होंने देववृन्द को सृष्टि का स्वरूप, उत्पत्ति, स्थिति और लय का कारण बताया। सम्पूर्ण प्राणिमात्र का आधार प्रकृति

को बताकर गोलोकनाथ द्विभुज और वैकुण्ठनाथ चतुर्भुज विष्णुरूप का महत्त्व समझाया और पार्वतीजी को अपने प्राणनाथ शङ्करजी को देकर फिर उचित मूल्य द्वारा उन्हें पुनः प्राप्त करने का उपाय कहा। गौएँ विष्णु की देहरूपा हैं शिवजी विष्णु के साक्षात् शरीर हैं अतः आप गोमूल्य देकर स्वामी को ग्रहण करें। पार्वतीजी ने वैसा ही किया और एक लाख गौओं को बदले में देकर शङ्करजी को फिर मांगा। इसपर सनत्कुमार ने ना किया इससे पार्वती को कष्ट हुआ। उन्होंने शङ्कर का ध्यान किया और सामने महत्तेजः पुञ्ज भगवान् का रूप प्रकट हुआ। उसकी क्रमशः विष्णु, ब्रह्मा, महादेव, धर्म, देवता, मुनिगण, सरस्वती, सावित्री, लक्ष्मी, हिमालय और पार्वतीजी ने भक्तिभाव से स्तुति की। पार्वती ने भगवान् शंकर के तीन जन्म में पति होने के विषय को लेकर इस जन्म में भी सौभाग्य से उनके पति होने एवं पुत्र न होने का प्रकरण कहकर स्तुति की। उन्होंने भगवान् से उनके समान ही पुत्ररत्न की प्राप्ति हो यह कामना की। इस पार्वतीकृत स्तोत्र को संयत होकर सुननेवाले को भगवान् विष्णु के समान पुत्ररत्न की प्राप्ति होती है। एक वर्ष तक हविष्य भोजन कर इस व्रत को करनेवाले को सुपुण्यक व्रत का अवश्य ही फल मिलता है।



भगवती पार्वती के स्तवन से प्रसन्न होकर देवाधिदेव श्रीकृष्ण ने अपना दुर्लभ अनुपम सौन्दर्य सौकुमार्यपूर्ण रूप दिखाया उनके साथ चारों ओर गोप एवं गोपिका बैठे हैं और राधा उनके पास विराजमान हैं। उस रूप को देख मुग्ध होकर ऐसे ही सुन्दर पुत्र की अभिलाषा उनने की। भगवान् 'तथास्तु'

कहकर अन्तर्धान करगये। उन्होंने फिर सबको यथाविधि सन्तुष्ट किया और प्रभूतदान से सबको तृप्त किया। स्वयं शङ्करजी के साथ ब्राह्मणों को भोजन दक्षिणा से राजीकर आप प्रसाद पाकर सुन्दर शय्या पर पार्वतीजी सो गईं। उस रतिलीला के अन्त में वीर्यपतन काल में विष्णु वृद्ध ब्राह्मण का वेष धरकर आ पहुंचे और सब तरह से शङ्कर को तथा पार्वती को उद्बोधन दिया। इसपर पार्वती और शङ्करजी बीच में ही उठकर वस्त्र पहनकर उस रतिभवन के द्वार पर खड़े ब्राह्मण के पास गये और उसे आने का कारण पूछा। शङ्करजी ने उससे नामपन्था पूछा और पार्वतीजी ने अपने द्वार पर आये हुए वृद्ध अतिथि का सत्कार कर अतिथि पूजन का फल बतलाते हुए अपनेको धन्य कहा।

अपूजितोऽतिथिर्यस्य भवनाद्विनिवर्तते।
पितृदेवाग्नयः पश्चाद् गुरवो यान्त्यपूजिताः ॥ ६ ॥
यनि कानि च पापानि ब्रह्महत्यादिकानि च।
तानिसर्वाणि लभते नाभ्यर्च्च्यातिथिमीप्सितम् ॥

ब्राह्मण ने भूख-प्यास से पीड़ित अपनेको बतलाकर आहार पाने की बलवती इच्छा प्रगट की। ब्राह्मण ने पांच प्रकार के पिता बतलाये।

विद्यादाताऽन्नदाता च भयत्राता च जन्मदः।
कन्यादाता च वेदोक्ता नराणां पितरः स्मृताः ॥
गुरुपत्नी गर्भधात्री स्तनदात्री पितुः श्वसा।
श्वसा मातुः सपत्नी च पुत्रभार्य्यान्नदायिका ॥
भृत्यः शिष्यश्च पोष्यश्च वीर्यजः शरणागतः।
धर्मपुत्राश्च चत्वारो वीर्यजो धनभागिति ॥ ४ ॥

मैं बुड्ढा ब्राह्मण आपके शरण में आया हूं मेरा अब अन्न से उपकार कीजिये। आगे उसने भगवद्भक्ति की प्रशंसा कर उनके चरणों की भक्ति मांगी। ब्राह्मण ने कर्म के भोगादि से लेकर भगवत्स्मरण एवं भगवत्प्रीत्यर्थ कर्म की प्रशंसा

करते हुए हरिभक्ति एवं विष्णु मन्त्र की अपूर्व प्रशंसा की और भगवान् की भक्ति में एकमात्र कारण ही उसने पार्वतीजी को बतलाया और उनके पुत्र गणेश को साक्षात्कृष्ण का ही रूप कहा। उनकी उत्पत्ति श्रीकृष्ण भगवान् के अंश से हुई है। इसके पूर्व ही वह ब्राह्मण अन्तर्धान कर गया और उनके रूप माधुर्य का सुन्दर वर्णन किया।



वृद्ध ब्राह्मण के रूप में श्रीविष्णु के द्वारा बिना पूजा लिये ही चले जानेपर भगवती पार्वती ने उनकी बहुत खोज की पर कहीं पता न चला इसपर आकाशवाणी हुई कि हे पार्वति! आप शान्त होइये और शय्या पर अपने घर में लेटे हुए सुपुत्र को देखिये। यह तुम्हारे द्वारा किये गये पुण्यक व्रत का फल है और वह ब्राह्मण भूखा नहीं स्वयं साक्षात् विष्णु थे। इस पर पार्वतीजी अपने भवन में लौट आईं और अपने पुत्र को उमा-उमा कहकर स्तन के लिये रोते हुए देखा। भगवती पार्वती शङ्करजी के पास गईं और उनसे गणेशजन्म का सारा वृत्तान्त कहा। शङ्करजी अपने पुत्र को देखकर बहुत प्रसन्न हुए और पुत्रप्राप्ति की बहुत प्रकार से प्रशंसा की। भगवती पार्वती ने उस बालक को गोद में लेकर स्तन पान कराया।



पुत्र प्राप्ति के उत्सव पर भगवती पार्वती और शङ्करजी ने अधिकारी ब्राह्मण और याचक वर्ग को प्रचुर मात्रा में दान दिया। इसी प्रकार हिमालय ने भी अपने नाती के जन्म के उपलक्ष्य में खूब दान दिया। सभी गणेशजी की मङ्गल

कामना करते हुए लौटे और सभी देववृन्द ने इस उत्सव का अमित आनन्द लूटा। सभी देवगण, विष्णु, ब्रह्मा, महादेव, लक्ष्मी, सरस्वती, सावित्री, हिमालय, मेनका, वसुन्धरा, पृथ्वी और भगवती पार्वती ने मंगलाशासनपूर्वक शुभाशीर्वाद दिया एवं ब्राह्मण वन्दीजन ने मङ्गल कामना की। गणेशजन्म की इस सुमङ्गलाध्याय के पढ़नेवाले का सदा मङ्गल होता है। इसके पाठ करनेवाले की इप्सित मङ्गल कामना पूर्ण होती है। यह मङ्गलाध्याय जिस किसी के यहाँ होता है उसका मङ्गल होता है। यात्रा में पुण्याह के दिन इसको मन लगाकर सुननेवाले को सब अभीष्ट मिलते हैं।

११ गणेशदर्शनार्थं शनैश्चरागमनम् ४०८

शनिपार्वतीसम्वादः ४०९

जब गणेशजन्म के उपलक्ष्य में शङ्करजी के यहां देवगण आनन्दपूर्वक उत्सव मना रहे थे उसी समय महायोगी सूर्यपुत्र शनैश्चर वहां पहुंच गये। श्यामवर्ण शनैश्चर अहर्निश भगवान् कृष्ण के नाम में लगे हुए सभी देवगण को प्रणाम कर उनकी आज्ञा से शङ्करजी के भवन में श्रीगणेश को देखने गये। द्वार पर हाथ में त्रिशूलधारी विशालाक्ष को देखकर उससे अन्दर जाने की आज्ञा मांगी। विशालाक्ष ने पार्वतीजीकी आज्ञा से शनैश्चर को जाने दिया। अन्दर जाकर गणेशजी की मङ्गल कामना करते हुए आशीर्वाद देकर नीचा शिरकर वह वहीं बैठ गये। जब पार्वतीजी ने नीचे शिर करने का कारण पूछा तो कर्म की गति का वर्णन करते हुए शनैश्चर ने अपनी स्त्री चित्ररथ की पुत्री के द्वारा उसके ऋतुस्नाता होनेपर न जानेपर जो शाप दिया उसीके कारण किसीको देखने से वह नाश हो जाता है यह कहा। यद्यपि बाद में उसे मनाया भी गया परन्तु वह शाप को लौटा न सकी।

---

पार्वतीजी ने हँसी में टालते हुए शनि से बालक को देखने के लिये जोर दिया। शनैश्चर ने ज्यों ही अपनी दक्षिण आँख के कोण से बालक के शिर को देखा वैसे ही उसका शिर अलग होगया और गोलोक में श्रीकृष्ण के यहाँ चला गया। इस दुर्घटना से पार्वतीजी को बड़ा भारी खेद और शोक हुआ। सभी देवगग को इस अघटित घटना से विस्मय हुआ। सभी लोग मूर्छित हो गये। इसपर भगवान् विष्णु ने गरुड़ पर चढ़कर पुष्पभद्रानदी के किनारे एक वन में हथिनी के साथ सोये हुए गजेन्द्र को देखा। अपने सुदर्शनचक्र से उसका शिर छेदकर गरुड़ के ऊपर चढ़कर वे पार्वती के यहां जाने लगे। इधर वह हस्तिनी बच्चों के साथ अपने पति के अङ्ग विच्छेद से क्रोधित होकर विलाप करने और रोने-पीटने लगी। इससे विष्णु ने उसको दूसरे हाथी का सिर लगा दिया और उसको कल्प पर्यन्त आनन्द से जीवन विताने का वरदान दिया। कैलास पर आकर पार्वतीजी को जगाकर शिशुको गोद में रख उसके हाथी का शिर लगा दिया और बालक को आध्यात्मिक ज्ञान दिया। विष्णु भगवान् द्वारा कर्म के शुभाशुभ फलों के भोगों का वर्णन करते हुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द की कलाओं का महत्त्वपूर्ण वर्णन और उन्हीं के कलाअंश होने से गणेशजी की प्रशंसा। ब्रह्मा, विष्णु और देवगण सभी ने गणेशजी को भूरि-भूरि आशीर्वाद दिये। शङ्करजी ने मृतजीवित बालक की शान्ति करने के लिये ब्राह्मणों को खूब दान दिया। हिमालय ने भी इसी प्रकार ब्राह्मणभोजनादि से सब मङ्गल साधन जुटाये। श्रीविष्णु ने इस अवसर पर वेदों और पुराणों का पाठ करवाया। स्त्रीसुलभ स्वभाववश पार्वतीजी ने क्रुद्ध होकर शनैश्चर को शाप दिया कि जाओ तुम अङ्गहीन बन जाओ। इसपर सूर्य, कश्यप और यम रुष्ट होकर सभा से

उठकर चले गये। जब ब्रह्मा उन्हें मनाने गये तो कश्यप ने कहा कि शनि का बालक की माता के अनुरोध करने पर देखने से कोई दोष नहीं। सूर्य ने अपने पुत्र के अङ्गहीन होने की बातपर शनि को निरपराध कहकर बदले में गणेशजी के अङ्गहीन होने का शाप दिया। यमने कहा कि यह कहां का न्याय है कि देखने की आज्ञा देने पर और सारी बात जानने पर भी शनि को शाप दिया गया। हम भी शाप देते हैं मारनेवाले को मारने में क्या कोई अधर्म है ? ब्रह्माजी ने बीचवई कर उन्हें समझाया कि स्त्री के चपल स्वभाव से यह सब हुआ आप लोग क्षमा करें और पार्वती को कहा कि अपने बालक को देखने की आज्ञा देकर निर्दोष अतिथि को आपने क्यों शाप दिया ? ब्रह्माजी के समझाने-बुझाने पर पार्वतीजी ने शाप छुड़ाने का और वर देने का उपक्रम किया। इसपर शनि को ग्रहराज होने, चिरंजीव और हरिभक्तिपरायण होने का वरदान दिया गया। शाप के अमोघ होने से थोड़ा-थोड़ा खञ्ज होओगे यह कहा। इस प्रकार आपसकी समझौते की भावनां से आनन्द छा गया और शनि विदा हो गये।

| १३ | विष्णुकृतं गणेशस्तोत्रं | ४१४ |
|---|---|---|
| | विष्णुकृतं गणेशकवचम् | ४१७ |

विष्णु भगवान् ने शुभ समय में देवगणों के साथ बालक गणेश की पूजा की और सबसे प्रथम देवगण में उनकी पूजा होने एवं सर्वपूज्य होने का वरदान दिया। भगवान् विष्णु ने विघ्नेश, गणेश, हेरम्ब, गजानन, लम्बोदर, एकदन्त, शूर्पकर्ण और विनायक आदि नाम निकाले तथा खूब शुभाशीर्वाद दिये। धर्म ने सिद्धासन, ब्रह्मा ने कमण्डलु, शङ्कर ने योगपट्ट और दुर्लभतत्त्वज्ञान, इन्द्र ने रत्नसिंहासन, सूर्य ने मणिकुण्डल, वरुण आदि देवताओं ने नाना आभूषण और पृथिवी ने वाहन के लिये मूषक दिया। सभी ने भक्ति से पूजा की और देवगण ने

वेदमन्त्रों से गणेशजी को स्नान कराया और गणेशमन्त्र से हिमालय ने पूजा की और दान दिया। तब विष्णु ने गणेशजी का स्तोत्र और कवच पाठ किया। इनके पठन करने से अनन्त फल की प्राप्ति होती है।

१४ कार्तिकेय प्रवृत्तिप्राप्तिः ४२०

प्रथम आदि सर्ग में जो रतिसङ्गम भगवती पार्वती एवं शंकरजी ने किया उससे प्राप्त शङ्कर के अमोघ वीर्य के विषय में पार्वतीजी ने विष्णु भगवान् से जिज्ञासा की और विष्ण भगवान् ने देववृन्द को उस वीर्य की खोजकरने को विशेष जोर दिया। सभी देवगण ने उस वीर्य के हरनेवाले को भला बुरा कहा। इसपर विष्णु ने कहा कि जब देवताओं ने उसे नहीं लिया तो फिर किसने लिया? तब धर्म ने कहा वह पृथ्वी पर गिरा; पृथ्वी ने कहा मैंने उसे धारण न कर सकने के कारण अग्नि में डाल दिया। अग्नि ने भी अपनी असमर्थता बतलाकर उसे शरों के वन में डाल दिया। वायु ने उस वीर्य से सुन्दर बालक होने की बात कही। चन्द्र ने कृत्तिकागण द्वारा उसके पालन-पोषण की बात प्रकट की और उसका कार्तिक नाम का रहस्य बतलाया। इसपर पार्वती ने प्रसन्न होकर अति मात्रा में दान दिया।

१५ शिवदूतैः कृत्तिकाभवनगमनम् कार्तिकतादिसंवादश्च ४२३

पार्वतीजी के साथ शङ्कर ने कार्तिक के जन्म की बात सुनकर अपने महाबलशाली वीरभद्र, विशालाक्ष आदि पार्षदों को कृत्तिकागण के भवन को घेरने के लिये भेजा। इसपर कृतिकागण डर गईं और कार्तिक को सारा वृत्तान्त कहा गया। नन्दिकेश्वर ने कार्तिक को कहा कि गणेशजन्म के मङ्गलोत्सव और वहां परतुम्हारे प्रकरण को लेकर खोजने की आज्ञा देने पर क्रमशः कृत्तिका स्थान में तुम्हारा ठीक ठिकाना बताया गया अतः अब तुम हमारे साथ चलो। कृतिकागण

को लेकर विष्णु देवताओं के साथ तुम्हारा अभिषेक करेंगे और तुम्हें तारक दैत्य को मारने के लिये सब प्रकार के शस्त्रास्त्र देंगे। अतः महत्त्वपूर्ण जीवनवाले महान् पुरुष कहीं एकान्त में थोड़े ही रहते हैं- ऐसा समझकर हमारे साथ चलो। इसपर कार्तिक ने पूर्व जन्मों की सारी कथा कहकर भगवान् श्रीकृष्ण की प्रकृतीश्वरी साक्षात् पार्वतीजी को अपनी माता कहा क्योंकि उसके स्वामी भगवान् शङ्कर के वीर्य से मेरा जन्म हुआ है और कृत्तिकागण का मैं पोष्यपुत्र हूं क्योंकि उनके स्तनपान से ही मैं पालापोसा गया हूं। हे नन्दिकेश्वर ! मैं शैलकन्या पार्वती के गर्भ से उत्पन्न नहीं हूं। वह मेरी धर्म-माता हैं और ये सर्वसम्मत मातायें हैं— स्तनदात्री, गर्भदात्री, भक्ष्यदात्री गुरुप्रिया। अभीष्टदेवपत्नी च पितुः पत्नी च कन्यकाः सगर्भकन्या भगिनी पुत्रपत्नी प्रियाप्रसूः। मातुर्माता पितुर्माता सोदरस्य प्रिया तथा मातुः पितुश्चभगिनी मातुलानी तथैव च। जनानां वेदविहिता मातरः षोडशस्मृताः

ये कृत्तिका कोई छोटी माया नहीं हैं। ये ब्रह्माजी की कन्या हैं और महाविभूति सम्पन्न हैं। ये तीनों लोकों में पूजित हैं। जब विष्णु ने तुम्हें कहा है तो मैं शङ्करजी का पुत्र हूं आओ चलें देवगण के दर्शन करें।

## १६ कार्तिकगमनम् ४२६

कार्तिक ने कृतिकागण को सारी अच्छी तरह से सान्त्वना देकर उनसे शङ्करजी के यहां जाने के लिये आज्ञा मांगी और सम्पूर्ण जगत् दैवाधीन कहकर उन्हें भगवान् कृष्ण के भोजन करने की बातें कही। यह जगत् जलबुद्बुद के समान अनित्य हैं। मूर्ख लोग माया से सबकुछ करते रहते हैं। जब वह विदा होने की तैयारी करने लगे तो सुन्दर रथ वहां आगया और कृत्तिकागण ने दु:खी हृदय से अपना प्रेम का भाव प्रगट किया और अपने पुत्र के गमन वियोग से मूर्छित होकर गिर पड़ीं। कार्तिक ने उन्हें आध्यात्मिक ज्ञान की चर्चा से समझाकर रथपर सवार होकर यात्रा की। मार्ग में पूर्ण पूर्णकलश, द्विज, वेश्या,

सफेद धान्य, दर्पण, दधि, घृत, मधु, लाज, फूल, दूब, अक्षत आदि शुभशकुन के पदार्थ मिले। कैलास पहुंचने पर भगवती पार्वती को उनके मङ्गलाशासन के लिये प्रचुर सज्जा करते हुए देखा। सभी को उपस्थित देख पार्वती के सामने रथ से उतर कर कार्तिक ने प्रणाम किया और क्रमशः सबको दण्डवत् प्रणाम के साथ अभिवादन किया। सभी ने कार्तिक को शुभाशीर्वाद से वर्द्धापन किया।

## १७ कुमाराभिषेकः ४२८

अब विष्णु ने शुभलग्न में रत्नसिंहासन पर कार्तिक को बिठाकर वेदमन्त्र से अभिषिक्त तीर्थों के जल से स्नान कराया। ब्रह्मा ने उसे प्रज्ञा एवं सन्ध्यामन्त्र, विष्णुमन्त्र और कवच, स्तोत्रादि वेदों ने दिये शङ्करजी ने पाशुपत संहारास्त्र आदि दिये। अन्य सभी देवतागण ने उन्हें अपने-अपने विशेष आयुध दिये और कार्तिक का अभिषेक कर अपने-अपने घर चले गये। समय आने पर भगवान् शङ्कर ने स्कन्दकार्तिक और गणेश का विवाह कर दिया। इस प्रकार संक्षेप में, कार्तिक के मिलने से सारे देवगणों में आनन्द और उत्साह की लहर दौड़ गई।

## १८ विघ्नेशविघ्नकथनम् ४३०

नारदजी ने भगवान् विघ्ननाशक गणेशजी के मस्तक छेदन के विघ्न को लेकर प्रश्न किया। इसपर पुराने इतिहास से भगवान् नारायण ने उनका समाधान किया। उन्होंने कहा कि पुराकल्प में एक बार शङ्करजी ने अपने भक्त माली और सुमाली के मारने सूर्य के ऊपर शूल से प्रहार किया। इसपर वह मूर्छित होकर रथ से गिर पड़ा। उसे इस अवस्था में कश्यपजी ने देखा और अपनी गोद में लेकर शोक से अतीव विलाप किया। अपने निष्प्रभ पुत्र की हीन अवस्था देखकर कश्यपजी ने शङ्करजी को शाप दिया कि जैसे मेरे पुत्र को छाती में प्रहार कर उसे छिन्न किया है वैसे ही तुम्हारे पुत्र का भी शिर छिन्न होगा।

जब आशुतोष भगवान् शङ्कर का क्रोध शान्त हो गया तो उन्होंने ब्रह्मज्ञान द्वारा सूर्य को उसी क्षण जिला दिया। सूर्य भगवान् चेतना पाकर उठे और कश्यपजी एवं शङ्करजी को सामने देखकर भक्ति से प्रणाम किया और शङ्कर को दिये गये शाप का वर्णन सुनकर सूर्य ने अपने पिता को भला-बुरा कहा और सभी सूर्य को आशीर्वाद देकर अपने-अपने स्थान को चले गये। माली और सुमाली के कोढ़ निकल आई उन्हें ब्रह्मा ने सूर्य की प्रार्थना करने की बात कही और सूर्य कवच के पाठ से स्वस्थ होने का रहस्य कहा। वे दोनों पुष्कर जाकर त्रिकाल स्नान कर सूर्य के मन्त्र का जप करते रहे। सूर्य को भक्ति से सन्तुष्ट कर उन्हें पूर्व स्वरूप मिल गया और वे आनन्दपूर्वक जीवन बिताने लगे।

## १९ भास्करपूजनं स्तोत्रञ्च ४३२

नारद ने सूर्य पूजा का स्तोत्र, कवच आदि को विस्तार से बताने के लिये जो प्रश्न किया उसके उत्तर में ब्रह्माजी द्वारा सूर्य कवच के पारायण की विधि का विस्तार से वर्णन बताया। इसे बृहस्पति ने इन्द्र को हजार भग होने पर प्रीतिपूर्वक साधन करनेको बतलाया था। इस कवच का अनन्त फल सभी रोगों से छुटकारा और इष्टसिद्धि की प्राप्ति होती है।

## २० गजमुखयोजनहेतुकथनम् ४३४

फिर नारदजी ने गणेशजी के हाथी के मुह को लगाने के विषय में पूछा। इसपर श्रीनारायण ने पाद्मकल्प का पुरातन इतिहास समझाया। एक बार पुष्पभद्रानदी के किनारे, महेन्द्र देवराज बैठे थे। उस समय रम्भा को खूब सजी-सजाई देखकर उनको कामविकार हो गया और उसने इन्द्रिय चपलता से रम्भा को बुलाया और कई प्रकार के फुसलानेवाले चाटुकारी वाक्यों से उसे आकृष्ट करने का प्रयत्न किया। इसपर रम्भा ने कामी को भ्रमर के समान एक

पुष्पको छोड़कर दूसरे पुष्प पर बैठने की वृत्तिवाला कहकर फिर अपना मनका भाव कहा। इन्द्र ने कामशास्त्रानुसार उसके साथ रति की। इस प्रकार वह काममत्त इन्द्र सुख से दिन बिताने लगा। एक दिन दुर्वासा संयोग से आगये उन्होंने भगवान् विष्णु के यहां से लाये गये पुष्प को इन्द्र को उपहार देकर पुष्प धारण का माहात्म्य कहा। देवराज ने उपेक्षा करके इस पुष्प को रम्भा को दे दिया। रम्भा ने इसे हाथी के मस्तक पर रख दिया। जब रम्भा ने देवराज को भ्रष्टश्री देखा तो वह देवगण के यहां स्वर्ग में चली गई। देवराज को छोड़कर वह महाबली हाथी उस फूल को फेंककर जंगल में चला गया वहां पर एक हथिनी के साथ कामोन्मत्त होकर खूब आनन्द से रमण किया और उसके सन्तान फैलने लगी। भगवान् विष्णु ने उस पुष्प के प्रभाव से उसका मस्तक गणेश के मस्तक के स्थान पर लगाया। यही मस्तक का रहस्य है।

## २१ शक्रलक्ष्मीप्राप्ति ४३८

नारद ने ब्रह्माजी के शाप से देवता कैसे लक्ष्मी हीन हो गये और फिर कैसे उन्हें लक्ष्मी प्राप्त हो गई इसके लिये पूछा इसपर श्रीनारायण ने कहा कि रम्भा से पराभूत वह इन्द्र जब अमरावती आया तो वहां सब प्रकार से दैत्यग्रस्त बन्धुहीन और वैरिगण से घिरी हुई पुरी को देखकर उसे अत्यन्त दुःख हुआ। अपने दूत से नगरी की सारी दुर्दशा सुनकर वह बृहस्पतिजी के पास गया। वहां से वह इन्द्र के साथ ब्रह्माजी की सभा में चले गये और ब्रह्माजी की स्तुति कर अपने आने का सारा वृत्तान्त कहा। इसपर ब्रह्माजी ने अपने प्रपौत्र सम्बन्ध का स्मरण कराकर इन्द्र के दुराचार सम्बन्धी दुष्कृत्यों को फल समेत कहा और श्रीहीनता का कारण दुर्वासा द्वारा दिये गये भगवान् विष्णु के पुष्प के उपहार को गजेन्द्र के सिरपर उपेक्षा बुद्धि से डालना ही बताया और परस्त्री सेवन से मनुष्य को सदा ही दरिद्र होना पड़ता है। इसका उपाय उन्होंने

भगवान् नारायण का भक्तिभाव से भजन बताया। ब्रह्माजी ने उसे नारायण का कवच दिया। उसने देवगुरु बृहस्पतिजी के साथ देवतागण को लेकर उस मन्त्र और कवच का पुष्कर में जप किया। उसने एक वर्ष तक निराहार रहकर साधना की। इसपर प्रसन्न होकर भगवान् श्रीहरि साक्षात् प्रगट होगये और इन्द्र को इच्छानुसार वर दिया, साथ ही लक्ष्मीस्तोत्र, कवच और ऐश्वर्यवर्धन मन्त्र दिया। इन्द्र ने क्षीरसागर में जाकर उस लक्ष्मीस्तोत्र और कवच का विधि विधान से पाठ कर लक्ष्मीजी की फिर कृपा प्राप्त की। और अमरावती पर अधिकार किये हुए दैत्यों को हरा कर देवगण को अपने-अपने स्थान पर फिर प्रतिष्ठित कर दिया।

## २२ लक्ष्मीस्तोत्रं कवचञ्च ४३९

श्रीनारायण ने कहा पुष्कर में तपस्या करते हुए इन्द्र के सामने साक्षात् हरि प्रगट हुए और इच्छित वर मांगने को कहा। इन्द्र ने लक्ष्मी प्राप्ति का वर मांगा इसपर भगवान् ने इन्द्र को महालक्ष्मी कवच और लक्ष्मीस्तोत्र दिया और वह अन्तर्धान हो गये और इन्द्र लक्ष्मजी को प्रसन्न करने के लिये देवगण के साथ श्रीविष्णु की आज्ञा से क्षीरसागर के तटपर चले गये।

## २३ महालक्ष्मीचरितम् ४४२

इन्द्र ने महालक्ष्मी के कवच को सद्रत्नगुटिका में रखकर अपने गले में बांधकर मनसे दिव्यस्तवन का स्मरण करते हुए भगवती को प्रसन्न करने में समय लगाया। देवगण भी अति दीन भाव से आंखों में आंसू लाकर और विनम्र होकर जगद्धात्री की पूजा में लगे। भगवती प्रसन्न होकर प्रगट हुईं और ब्राह्मण यदि उनके पास रहने की आज्ञा दें तो रहने का आश्वासन दिया। इसपर सभी ब्राह्मण वहां उपस्थित हो गये। इनमें अङ्गिरा, प्रचेता, क्रतु, भृगु, पुलस्त्य,

